अर्थ सुन्दर सूक्ष्मदर्शी प्रभु शम्भु ने पहिले जिस रामायण की रचना श्रीरामजी के चरणो की निरन्तर भक्ति प्राप्त के लिए की थी और उसी को तुलसीदास ने रामनाम मे तत्पर पाकर अपने अन्त करण के अन्धकार की शान्ति के लिए भाषा मे यह मानस रचा।

व्याख्या प्रभु शम्भु सुकवि हैं। यथा कवि पुराणमनुशासितारमणोरणोया-समनुस्मरेद्य। बडे सूक्ष्मदर्शी हैं उन्होने पहिले रामायण की रचना की। उसमे ऐसी सूक्ष्मदर्शिता से काम लिया गया था कि वह दुर्गम हो गयी थी और उसे रचकर उन्होंने अपने मानस मे ही रख छोडा था। यथा रचि महेस निज मानस राखा। पाइ सुसमउ सिवा सन भाखा। ताते रामचरित मानस वर। धरेउ नाम हिय हेरि हरषि हर। सोइ सिव काग भुसुण्डिहि दीन्हा। राम भगति अधिकारी चीन्हा। श्रीशम्भु के रचने का प्रयोजन यह था कि इसके द्वारा श्रीरामजी के चरण कमलो की अनपायिनी भक्ति प्राप्त हो। उसी परम्परा से गुरु द्वारा श्रीगोस्वामीजी को उस रामकृपा की प्राप्ति हुई। उस रामायण को रामनाम परक पाकर श्रीगोस्वामीजी को बडी अभिरुचि हुई कि इसे भाषाबद्ध करें तो मेरे अन्त करण का अन्धकार दूर हो। यथा भाषाबद्ध करबि मैं सोई। मोरे मन प्रबोध जेहि होई। अत गोस्वामीजी ने उसे भाषाबद्ध किया। यहाँ लिट का प्रयोग किया। जो कि परोक्ष अर्थ मे किया जाता है। यथा भाषाबद्धमिदञ्चकार इससे यह पता लगता है कि इस ग्रन्थ की रचना समाधि अवस्था मे हुई है। यथा उमगेउ प्रेम प्रमोद प्रबाहू। चली सुभग कविता सरिता सो। राम विमल जस जल भरिता सो। रामपरक होने से अभिरुचि का कारण यह है कि रामनाम गोस्वामीजी को राम से भी प्यारा है। यथा प्रिय रामनाम ते जाहि न रामो।

श्लो पुण्य पापहर सदा शिवकर विज्ञानभक्तिप्रद
मायामोहमलापह सुविमल प्रेमाम्बुपूर शुभ।
श्रीमद्रामचरित्रमानसमिद भक्त्यावगाहन्ति ये
ते ससारपतङ्गघोरकिरणैर्दह्यन्ति नो मानवा ॥२॥

अर्थ यह श्रीरामचरितमानस पुण्य है। पाप हरण करनेवाला है। सदा मगल करनेवाला है। विज्ञान भक्ति का देनेवाला है। माया मोह और मल का दूर करनेवाला है। सुन्दर निर्मल है। प्रेमरूपी जल का सर है और शुभ है। इसमे जो भक्ति से स्नान करते हैं वे मनुष्य ससाररूपी घोर रविकर से सतप्त नही होते।

व्याख्या यह श्रीयुक्त रामचरितमानस पुण्यरूप है। इसलिए पाप का हरण करता है और पाप ही दु ख का कारण है। उसे यह हरण कर लेता है। अत यह सदा मङ्गल करनेवाला है। परम मगल तो दो ही है ज्ञान या भक्ति। यह दोनो देता है जो जिसे पसन्द हो उसे वह ग्रहण करे। यथा रामचरन रति जो चह अथवा पद निर्वान। भाव सहित सो येहि कथा करौ स्रवनपुट पान। माया मोह और

मल का हरण करनेवाला है। यहाँ माया से : आवरण शक्ति मोह से : विक्षेप शक्ति और मल का इसमें अभाव कहा। अतः कहते हैं कि यह अत्यन्त निर्मल है और शुभ प्रेम वारि से परिपूर्ण है।

पुण्यं से बालकाण्ड की महिमा कही। पापहरं से अयोध्याकाण्ड की। सदा शिवकरं से अरण्यकाण्ड की। विज्ञान भक्तिप्रदं से किष्किन्धाकाण्ड की। मायामोह-मलापहं से सुन्दरकाण्ड की और विमलं से लंकाकाण्ड की तथा प्रेमाम्बुपूरं से उत्तरकाण्ड की महिमा कही। यह शुभ शंभु उमा सम्बादरूप से सुखसम्पादन और विषाद शमन है। यथा : यह सुभ सम्भु उमा संबादा। सुख संपादन समन बिषादा। इसलिए सम्बादरूप से यह शुभ है।

इस मानस सरोवररूपी श्रीरामचरित में जो स्नान करते हैं अर्थात् कहते सुनते और अनुमोदन करते हैं उन्हें मध्याह्नार्कमरीचिका सन्ताप नहीं देती। नहीं तो : तृषित निरखि रबिकर भव बारी। फिरिहहिं मृग जिमि जीव दुखारी। इसमें अवगाहन करनेवाला तीनों ताप से छूट जाते हैं।

यह अट्ठाइसवीं स्तुति श्री गोस्वामीजीकृत है। इसे रेवती नक्षत्र माना गया है। इसकी मर्दलाकार आकृति है। डङ्का दिया जा रहा है कि : ये अवगाहन्ति ते न दह्यन्ति। इसमें ३२ तारे चमकते हैं। यथा : १. रामहि सुमिरिअ २. गाइअ रामहि ३. सुनिअ रामगुन ग्रामहि ४. भजिअ तजि कुटिलाई : ये चार भक्त के कर्तव्य और दश उदाहरण यथा : १. गनिका २. अजामिल ३. व्याध ४. गीध ५. गजादि खल तारे घना। ६. आभीर ७. जवन ८. किरात ९. खस १०. स्वपचादि अति अघ रूपजे। ग्यारह गुण भगवान् के यथा : १. सुन्दर २. सुजान ३. कृपानिधान ४. अनाथ पर कर प्रीति जो ५. सो एक ६. अकामहित ७. निर्बान प्रद ८. प्रभु ९. दीन हित १०. रघुबीर ११. रघुबंश मणि। सात गुण चरित्र के यथा : १. पुण्य २. पापहर ३. शिवकर ४. बिज्ञान भक्तिप्रद ५. माया मोह मलापह ६. सुविमल ७. प्रेमाम्बुपूर शुभ। ४+१०+११+७=३२ इस स्तुति में ये बत्तीस तारे चमकते हैं। रघुवंश भूषण कहके भी बत्तीस ही कहा। आभूषण ३२ प्रकार के माने जाते हैं।

श्रीरामचरित को मानस सर माना है। वकार जल बीज है। इसलिए इस ग्रन्थ को गोस्वामीजी ने वकार से आरम्भ किया। यथा : वर्णानामर्थसंघानाम् और अब वकार से ही समाप्त करते हैं। यथा : दह्यन्ति नो मानवाः।

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने
अविरलहरिभक्तिसंपादनो नाम
सप्तमः सोपानः समाप्तः
शुभमस्तु मंगलमस्तु हरिः

हे राम चरित, आकण्ठ भरित
तुलसी कृत मानस राजहंस
तव विमल वंश है धन्य धन्य
तुमसा न अन्य।

शुचि सरल शान्त, सेवी एकान्त
ज्ञानी वैराग्य विचारवान
तव गुन रुझान है धन्य धन्य
तुमसा न अन्य।

संशय वर्जित, बहुजन चर्चित
युत युक्ति युक्त समुचित प्रमान
तव व्याख्यान है धन्य धन्य
तुमसा न अन्य।

भ्रम भंजन छम, सुन्दर मनरम
अति रुचिर विरचिता विधि नौका
तव विजया टीका है धन्य धन्य
तुमसा न अन्य।

हे यश काय, हम निर उपाय
कर 'बचक' मन क्रम बचन वरण
तव चरण शरण है धन्य धन्य
तुमसा न अन्य।

—लक्ष्मीकान्त मिश्र